के तट पर बसे तलवन नाम के एक सुंदर गांव में उनका जन्म हुआ था ॥24॥ वह क्षत्रियवंश में उत्पन्न हुए थे; उनके पिता का नाम नानकचन्द्र, पितामह का नाम गुलाबराय और प्रपितामह का नाम सुखानन्द था ॥25॥ इनके जन्म पर इनके नामकरण संस्कार के समय इनके कुलपुरोहित ने इनका राशि-नाम बृहस्पति और जीवन में व्यवहार के लिए मुंशीराम निर्धारित किया था ॥26॥ श्री मुंशीराम जी ने अपनी संस्कृति का अनुपालन करते हुए अपने जीवन में क्रमानुसार ब्रह्मचर्याश्रम, गृहस्थाश्रम और वानप्रस्थाश्रम, इन तीनों ही आश्रमों का पालन करके जब अपनी अविचल श्रद्धा से युक्त होकर संन्यास लिया था, तो उन्होंने स्वयं अपना नाम श्रद्धानन्द कर लिया था ॥27-28॥ इसके पहले तो, प्राच्य और पाश्चात्य विद्याओं को पढ़कर बुद्धिमान् और विवेकवान् बनकर उन्होंने पंजाब के जालन्धर शहर में वकालत करना शुरू किया था ॥29॥ अपने बाल्यकाल में बरेली में अपने पिता के साथ रहते हुए उन्होंने स्वामी दयानन्द सरस्वती के वचनों का जो अमृत पिया था, उससे वह जीवनभर प्रभावित रहे ॥30॥ मानव समाज में मानवता का विकास करने वाले और उस समाज का बुराइयों से उद्धार करने वाले महान् योगी स्वामी दयानन्द जी इनके जीवन के आदर्श थे ॥31॥ इसीलिए उनके लोक प्रसिद्ध मत को मानते हुए श्री मुंशीराम जी आर्य जाति के विकास के लिए भी शुद्ध हृदय से प्रयत्न करते रहे ॥32॥ और इनके आर्य जाति का हित चाहने वाले विचारों की कीर्ति संपूर्ण पंजाब में, आसमान में चांदनी की तरह, शीघ्र ही फैल गई ॥33॥ फलस्वरूप उन्हें युवक होने के बावजूद जालन्धर के आर्य समाज का प्रधान बना दिया गया। सत्पुरुषों के समाज में लोगों के गुण निस्संदेह प्रभावशाली होते हैं ॥34॥ सद्बुद्धि से संपन्न वह आर्यसमाज की सभी संस्थाओं का हित चाहते हुए मन, वाणी और

कर्म से उनकी सेवा में लग गए ॥35॥ उन्होंने भारतीय समाज से छुआछूत की भावना को समाप्त करने के लिए, वेदोक्त धर्म के प्रचार-प्रसार के लिए और कन्याओं की शिक्षा के लिए धैर्यपूर्वक बहुत काम किया ॥36॥ पाश्चात्य धर्म का प्रचार करने वाली संस्थाओं द्वारा खोले गए विद्यालयों में आर्य धर्म के तिरस्कार को देखकर वह बहुत चिंतित होते थे ॥37॥ वह अपने भारतीय नवयुवकों को दी जाने वाली तत्कालीन शिक्षा में अनेक प्रकार के दोषों को देख-समझकर उन्हें दूर करने के उपाय सोचा करते थे ॥38॥ उन्होंने अपने देश की कन्याओं के बौद्धिक स्तर में वृद्धि करने के उद्देश्य से जालन्धर शहर में एक कन्याविद्यालय की स्थापना की ॥39॥ और कन्याओं की शिक्षा के प्रचार-प्रसार के लिए अपने मन में दृढ़ निश्चय रखनेवाले और अच्छे विचारों वाले श्री देवराज जी को उस विद्यालय का अध्यक्ष बनाया ॥40॥ साथ ही साथ उन्होंने सद्धर्मप्रचारक नामक अपने साप्ताहिक समाचार-पत्र में भी कन्याओं की शिक्षा के पोषक लेखों को प्रकाशित किया ॥41॥ फलस्वरूप श्री देवराज जी द्वारा किए गए अथक प्रयत्नों से उस कन्याविद्यालय की कीर्ति सब ओर फैली; और वह भी कालांतर में प्रोन्नत होकर कन्यामहाविद्यालय हो गया ॥42॥ स्वामी दयानन्द सरस्वती के देहावसान के बाद उनकी आत्मा की तृप्ति के लिए लाहौर नगर में स्थापित किए जाने वाले और भारतीय संस्कृति एवं सभ्यता तथा संस्कृत भाषा को मुख्य महत्त्व देने वाले महाविद्यालय के विकास में भी महामना श्री मुंशीराम जी ने संस्कृतभाषा की उन्नति की कामना से सक्रिय सहायता प्रदान की ॥43-44॥ किंतु स्वामी दयानन्द जी के नाम से खोले गए उस महाविद्यालय में भी स्वामी दयानन्द जी द्वारा बताई गई शिक्षापद्धति को कालांतर में उपेक्षित होती हुई देखकर दुःखित और चिंतित होते हुए उन्होंने

उस महाविद्यालय की कार्यकारिणी के पदाधिकारियों को 'ऐसा न करने के लिए' अनेक बार समझाया ॥45-46 ॥ लेकिन उनके वे प्रयत्न वहां सफल नहीं हुए। लौकिक लाभ के लोभ से लिप्त चित्त में आध्यात्मिक क्रिया का उदय नहीं होता है ॥47 ॥ इसलिए समान बुद्धि वाले और समान विचारों वाले अपने कुछ मित्रों के साथ वह उस कार्यकारिणी समिति से स्वेच्छया अलग हो गए ॥48 ॥ इसके बाद महर्षि दयानन्द जी की आत्मा की तृप्ति के लिए तथा भारतीय समाज के कल्याण के लिए वह गुरुकुल खोलने की कामना अपने मन में लगातार करने लगे ॥49 ॥ और एक दिन उन्होंने महर्षि दयानन्द जी का ध्यान करके तथा परमेश्वर को नमन करके अपने मित्रजनों के साथ बैठकर गुरुकुल खोलने के लिए योजना बनाई ॥50 ॥ अपनी भारतीय सभ्यता और संस्कृति तथा संस्कृतभाषा के विकास के लिए मन में दृढ़ निश्चय रखनेवाले उन मनस्वी मुंशीराम जी ने अपना जीवन समर्पित करते हुए गुरुकुल की स्थापना करने का निश्चय कर लिया; और वह इस काम में मनसा वाचा तथा कर्मणा जुट गए ॥51-52 ॥ उन्होंने अपने द्वारा प्रकाशित किए जा रहे सद्धर्मप्रचारक नामक साप्ताहिक समाचारपत्र में अपने लेखों से लोगों को गुरुकुल का महत्त्व समझाया ॥53 ॥ फलस्वरूप, उनके लेखों से प्रेरणा पाकर, भारत और भारती से प्रेम करनेवाले अनेक आर्य समाजियों ने उनके मत की भूरि-भूरि पुष्टि की ॥54 ॥ नूरमहलनिवासी और सज्जनों में अग्रणी श्री जगन्नाथ जी ने उनके पास इस कार्य के लिए प्रसन्नतापूर्वक पत्रसहित अपना अंशदान भी भेज दिया ॥55 ॥ उनके बाद ही श्रीगोविन्दपुर के निवासी श्री विष्णुदास जी तथा श्री मोहनलाल जी ने भी अपनी-अपनी ओर से अंशदान की घोषणा कर दी ॥56 ॥ पातूर निवासी और सत्पुरुषों पर आदरभाव रखनेवाले श्री शिवरत्न वर्मा ने भी इस शुभ कार्य

के लिए श्री मुंशीराम जी के उत्साह को बढ़ाने वाले अपने अंशदान की घोषणा कर दी ॥57॥ जालन्धरनिवासी श्री देवराज आदि और गुजरांवाल निवासी श्री रल्लाराम आदि अन्य अनेक आर्य धर्मानुयायी समझदार सत्पुरुषों ने भी गुरुकुल की स्थापना के लिए सहायता करने का वचन दिया ॥58-59॥ इन घोषणाओं के फलस्वरूप उत्साह से परिपूर्ण महामनस्वी श्री मुंशीराम जी ने गुरुकुल की उत्पत्ति के लिए अधिकाधिक प्रयत्न प्रारंभ कर दिए ॥60॥ और श्रीगोविन्दपुर में होनेवाले आर्य समाज के अधिवेशन में उन्होंने गुरुकुल की स्थापना के लिए सर्वसम्मति से प्रस्ताव पारित कराया ॥61॥ और उस प्रस्ताव को उन्होंने पंजाब प्रांत में रहने वाले आर्य प्रतिनिधियों की प्रादेशिक सभा में विधिपूर्वक स्वीकृति के लिए भेज दिया ॥62॥ उस सभा ने 26 नवंबर, सन् 1898 ईशवीय के दिन उस कल्याणकारी प्रस्ताव को पारित कर दिया; और उस पर काम करने के लिए श्रीमुंशीरामजी को सर्वसम्मति से नियुक्त किया ॥63-64॥ लेकिन उस सभा ने इस काम के लिए वांछित धन का संग्रह आवश्यक समझा; और इसीलिए उसने श्रीमुंशीराम जी को यह निर्देश दिया कि अपेक्षित धन का संग्रह हो जाने पर ही गुरुकुल का प्रारंभ किया जाना चाहिए ॥65॥ सभा की स्वीकृति और निर्देश को पाकर श्रीमुंशीराम जी बहुत प्रसन्न हुए; और इस काम के लिए धन का संग्रह करने में वह दुगुने उत्साह से लग गए ॥66॥ किंतु जालन्धर में रहकर पर्याप्त धनसंग्रह कर पाने के काम को उन्होंने अपने मन में कठिन माना; और इसीलिए उन्होंने दूसरे स्थानों पर भी जाकर धनसंग्रह करने का मन बनाया ॥67॥ गुरुकुल की स्थापना के लिए धनसंग्रह करने के इस काम में वह दिन-रात लगे रहते थे; फलस्वरूप उन्होंने अपनी जीविका, वकालत के काम, को भी छोड़ दिया था ॥68॥ गुरुकुल से प्रेम करने वाले श्रीमुंशीराम जी ने एक दिन अपने मन

में संकल्प किया कि मैं या तो धनसंग्रह के इस काम को पूरा कर लूंगा; या फिर अपना शरीर त्याग दूंगा ॥69॥ और जब तक धनसंग्रह के इस काम में सफल नहीं होऊंगा, तब तक मैं अपने घर में भी प्रवेश नहीं करूंगा। ऐसी कठोर प्रतिज्ञा करके वह धीरात्मा अपने घर से निकल गए। महापुरुष विघ्नों से पीड़ित होकर भी अपने संकल्प को नहीं त्यागते हैं ॥70-71॥ अपनी भारतीय संस्कृति और सभ्यता को सुरक्षित रखने के लिए लोगों को अपनी प्राचीन शिक्षा पद्धति के महत्त्व को समझाते हुए और उसके लिए गुरुकुल की स्थापना करने के लिए लोगों से धन की याचना करते हुए तथा लोगों को भारतीयता का पाठ पढ़ाते हुए उन्होंने पूरे पंजाब में भ्रमण किया ॥72-73॥ और अपने उस लक्ष्य की पूर्ति के लिए वह कष्ट सहकर मुंबई, हैदराबाद और लखनऊ भी गए ॥74॥ अपने उद्देश्य में सर्वत्र सफलता प्राप्त करते हुए वह सत्पुरुषों की कामनाओं को पूरा करनेवाले इस हरिद्वार में आए ॥75॥ लोगों में व्याप्त यहां के महत्त्व को तथा यहां की प्राकृतिक शोभा को विचार कर उन्होंने इस हरिद्वार को अपने गुरुकुल की स्थापना के लिए उचित स्थान माना ॥76॥ इसीलिए उन्होंने यहां न केवल धनसंग्रह के लिए प्रयत्न किया, बल्कि गुरुकुल के लिए यहां भूमि की भी खोज की ॥77॥ गंगानदी के उस पार पूर्वी तट पर नीलधारा के समीप दूर-दूर तक फैली हुई, निर्जन, दुर्गम, वांछित विशेषताओं से युक्त और तपोभूमि के समान दिखाई देनेवाली वनभूमि उन्हें गुरुकुल की स्थापना के लिए बहुत ही अच्छी लगी ॥78-79॥ कांगड़ी नामक गांव से लगी हुई उस वनभूमि को प्राप्त करने की इच्छा से वह नजीबाबाद में रहने वाले उसके स्वामी से मिले ॥80॥ भूस्वामी का नाम मुंशी अमन सिंह था। वह धनी थे; दानी थे; ? धर्मात्मा थे; और संस्कृतभाषा के प्रेमी थे ॥81॥ श्री मुंशीराम जी वहां गए; उनसे

मिले; अपना प्रयोजन बताया; और उपेक्षित पड़ी उस वनभूमि को उनसे मांगा ॥82॥ श्रीमुंशीराम जी की बातों के अर्थ से प्रभावित होकर भूस्वामी श्री अमन सिंह जी ने राष्ट्र के गौरव की रक्षा करने के लिए संस्कृत भाषा को साधन मान लिया ॥83॥ संस्कृत की शिक्षा के बिना समाज में भारतीय सभ्यता, भारतीय संस्कृति और भारतीय धरोहर की रक्षा नहीं की जा सकती है ॥84॥ इसलिए भारतवासियों को संस्कृत की शिक्षा के लिए तन, मन और धन से सहयोग करना चाहिए ॥85॥ इस प्रकार अपने मन में विचार करके धर्मात्मा तथा दानियों में श्रेष्ठ मुंशी श्री अमन सिंह जी ने गुरुकुल के लिए अपनी वह संपूर्ण वनभूमि श्रद्धा एवं प्रसन्नता के साथ दान में दे दी ॥86॥ उन्होंने गुरुकुल के भरण-पोषण के लिए अपनी उस वनभूमि के साथ कांगड़ी गांव की जमींदारी (से होने वाली सारी आमदनी) भी अपनी खुशी से प्रदान कर दी ॥87॥ इस प्रकार अभीष्ट धन और मनचाही भूमि को पाकर परम प्रसन्न हुए श्री मुंशीराम जी को अब गुरुकुल प्रत्यक्ष होता हुआ प्रतीत होने लगा ॥88॥ किसी काम में सफलता पाने के लिए दृढ़ निश्चय के साथ प्रयत्न करनेवाले व्यक्ति की ईश्वर भी सहायता करता है। श्री मुंशीराम जी का यह प्रसंग इस सूक्ति की सच्चाई का प्रमाण है ॥89॥ श्री मुंशीराम जी ने अपनी प्रतिज्ञा के पूर्ण हो जाने पर प्रसन्नता और उत्साह से युक्त होकर जालन्धर पहुंचकर मित्रों द्वारा सत्कृत होते हुए अपने घर में प्रवेश किया ॥90॥ पंजाब में रहनेवाले आर्य प्रतिनिधियों की उस सभा ने इस सफलता के लिए श्री मुंशीराम जी का अभिनन्दन किया; और उन्हें उसके मुख्य पद पर नियुक्त किया ॥91॥ इसके बाद उस सभा की अनुमति लेकर श्रीमुंशीराम जी ने कांगड़ी गांव की उस वनभूमि पर घास और पत्तों से छाए गए छप्परों में गुरुकुल की स्थापना की ॥92॥ ईशवीय सन् 1902

में मार्च माह के पहले सप्ताह में गुरुकुल का उद्घाटन समारोह बड़ी भव्यता के साथ सम्पन्न हुआ ॥93॥ इसके बाद तो श्री मुंशीराम जी द्वारा की गई व्यवस्था और अध्यापकों द्वारा दी गई शिक्षा के फलस्वरूप गुरुकुल का यशोरूपी चन्द्रमा धीरे-धीरे सब ओर चमक उठा ॥94॥ गुरुकुल की कीर्तिरूपी चांदनी इस क्षेत्र में ज्यों-ज्यों फैलती गई; त्यों-त्यों यहां प्रतिवर्ष विद्यार्थियों की संख्या भी बढ़ती गई ॥95॥ बड़े गुरुजी श्री गंगादत्त जी, उदार मनवाले श्री विष्णुमित्र जी, मनस्वी श्री बालकृष्ण जी, पण्डित श्री भीमसेन जी, सभी शास्त्रों में पारंगत और शास्त्रार्थ निष्णात श्री काशीनाथ जी, शास्त्रवेत्ता श्री नरदेव जी, मनीषी श्री पद्मसिंह जी, दूरदृष्टि रखने वाले और व्यवस्था करने में कुशल श्री रामदेव जी, विकास की इच्छा रखनेवाले और आधुनिकता के पक्ष की पुष्टि करनेवाले श्री गोवर्धन जी, ये सभी तथा दूसरे भी अनेक तत्कालीन शिक्षक सदैव इस गुरुकुल की उन्नति करने के काम में दिन-रात लगे रहते थे ॥96-99॥ इसी बीच महामना श्री मुंशीराम जी ने गुरुकुल की समृद्धि के लिए अपनी सारी संपत्ति गुरुकुल को समर्पित कर दी ॥100॥ और चूंकि श्री मुंशीराम जी ने गुरुकुल को अपना सर्वस्व समर्पित कर दिया था; यहां तक कि उन्होंने वहां का अपना वेतन भी दान में दे दिया था; इसलिए सभी सज्जन उन्हें आदरपूर्वक महात्मा जी कहने लगे थे ॥101॥ और इस प्रकार भारत और भारती पर आस्था रखनेवाले, ज्ञान के सागर, महर्षि दयानन्द जी को अपना आदर्श मानकर वह गुरुकुल चलने लगा ॥102॥ इसके बाद, ईशवीय सन् 1907 में महात्मा मुंशीराम जी ने गुरुकुल में महाविद्यालयीय कक्षाओं का शुभारम्भ कराया ॥103॥ प्राच्य विद्याओं की प्रधानता होने के बावजूद भी गुरुकुल के महाविद्यालय में लौकिक दृष्टि को ध्यान में रखकर नवीन ज्ञान और विज्ञान भी पढ़ाया जाता

था ॥104॥ गुरुकुल की उन्नति के लिए दृढ़निश्चयी महात्मा मुंशीराम जी ने जो जो जरूरी समझा, वह सब यथाशक्ति किया ॥105॥ इस प्रकार उन्नति के मार्ग पर आगे बढ़ाया गया, राजकीय बन्धनों से पूरी तरह स्वतन्त्र रखा गया और उच्च शिक्षा का केंद्र बना वह गुरुकुल भारत का मूर्तिमान् गौरव हो गया ॥106॥ समाज में कीर्ति बढ़ाने वाली उनकी लोकप्रियता दिन दूनी और रात चौगुनी होती हुई बढ़ने लगी ॥107॥ उसकी उस बढ़ती हुई कीर्ति से उत्साहित होकर सुदूरदृष्टि रखनेवाले उन महात्मा मुंशीराम जी ने उस गुरुकुल को विश्वविद्यालय बनाने की आकांक्षा की ॥109॥ और इसी दृष्टि से, शिक्षाविदों में श्रेष्ठ उन महात्मा जी ने महाविद्यालय के स्तर पर पाठ्य विषयों का विस्तार किया; तथा उसके लिए सदैव इच्छा करने लगे ॥108॥ कुछ उनके सहयोगी उनके प्रभाव को नहीं सहते थे। इसलिए उन्होंने उनके इस अभीष्ट कार्य में उनका विरोध किया ॥110॥ इससे उनके मन में वैराग्य की भावना ने जन्म ले लिया था। फलस्वरूप उन्होंने एक दिन सबके देखते-देखते संन्यास धारण कर लिया ॥111॥ राष्ट्र की सेवा करने की इच्छा से श्रद्धापूर्वक संन्यास ग्रहण कर लेने वाले और अब अपना नाम श्रद्धानन्द रख लेने वाले उस मनस्वी ने गुरुकुल छोड़ दिया ॥112॥ इसके बाद वह जल्दी ही समाज और राष्ट्र की सेवा में पूरे मन से लग गए। फलस्वरूप भारत की स्वतंत्रता के लिए संघर्ष करने वाले नेताओं में वह मूर्धन्य माने जाने लगे ॥113॥ उद्यान से माली की तरह, गुरुकुल से उनके चले जाने पर वहां की शोभा में सभी लोगों ने कमी का अनुभव किया ॥114॥ उनके दो विद्वान् सहयोगी, श्री रामदेव जी और श्री सुधाकर जी, उन एक अकेले का काम नहीं कर पाते थे ॥115॥ विद्यार्थी वे ही थे; और अध्यापक वे ही थे। विद्यालय वही था; और कर्मचारी वे ही थे।

किंतु उनके बिना वे सभी प्रभावहीन से हो गए थे। निश्चय ही यह सच कहा गया है कि क्रिया के बिना ज्ञान भार हो जाता है ॥116-117॥ रात्रि और रात्रिकालीन आकाश, उज्ज्वल कांति वाले चन्द्रमा से जितने सुशोभित होते हैं; उतने हजारों और अरबों की संख्या वाले तारागणों से नहीं ॥118॥ गुरुकुल की उस पूरी कार्यकारिणी सभा ने जब यह कष्टदायक अनुभव किया, तो गुरुकुल की रक्षा के लिए तथा उसके कल्याणकारक विकास के लिए उनसे गुरुकुल में लौट आने की आग्रह, आदर और भक्तिभाव के साथ प्रार्थना की ॥119-120॥ और गुरुकुल के दोनों ही प्रमुख पद, अर्थात् मुख्याधिष्ठाता और आचार्य के पद, उन्हें पुनः श्रद्धापूर्वक सौंप दिए। बुद्धिमान् लोग समय रहते अपनी गल्तियों को सुधार ही लेते हैं ॥121॥ गुरुकुल की पूरी कार्यकारिणी सभा के आग्रह को देखकर महामना स्वामी श्रद्धानन्द जी गुरुकुल की कीर्ति को बढ़ाने के लिए वहां पुनः आ गए ॥122॥ अपने द्वारा आरोपित किए गए उस गुरुकुलरूपी वृक्ष का योग-क्षेम करने की इच्छा से उन्होंने वहां का कार्यभार फिर से उठा लिया। महात्मा पुरुष सचमुच दयालु होते हैं ॥123॥ सभी के भौतिक और आध्यात्मिक पथ को प्रशस्त करनेवाले उन स्वामी श्रद्धानन्द जी के पुनः वहां आ जाने पर वह गुरुकुल, बसंत ऋतु के आ जाने पर उद्यान की भांति, पूरी तरह खिल उठा ॥124॥ वहां के सभी विद्यार्थी, सभी अध्यापक, सभी कर्मचारी और सभी अभिभावक अब गुरुकुल का और अपना भविष्य उज्ज्वल मानकर उत्साह से भर गए ॥125॥ गुरुकुल छोड़कर स्वामी श्रद्धानन्द जी के चले जाने से अनेक प्रकार की दुश्चिन्ताओं से मुरझाए हुए, उन लोगों के चेहरे तुरंत ही फिर से इस प्रकार खिल उठे, जैसे सूर्य के उदित होने पर कमल खिल उठते हैं ॥126॥ अब वह उत्तम श्रेणी में माने जाने वाले अपने गुरुकुल को

विश्वविद्यालय बनाने के लिए उसके स्थिरकोष में वृद्धि करने के लिए निरंतर प्रयत्न करने लगे ॥127॥ इसके लिए उन्होंने क्षेत्र में, देश में और विदेश में भ्रमण किया; और उसके महत्त्व का सर्वत्र प्रचार-प्रसार करते हुए उसके लिए धन का संग्रह किया ॥128॥ इसके बाद, भारतीयता को प्रमुखता देनेवाले, समाज के काम आनेवाले और छात्रों के व्यक्तित्व का विकास करनेवाले पाठ्य विषयों की, उनके लिए अनेक विभागों की, संकायों की, तथा उनकी अलग-अलग शिक्षा के लिए, परीक्षा के लिए वहां पृथक्-पृथक् कार्यालयों की व्यवस्था के लिए। रूपरेखा तैयार करके उन्होंने गुरुकुल को विश्वविद्यालय बनाने के लिए उसकी कार्यकारिणी सभा में सर्वसम्मति से प्रस्ताव पारित कराया ॥129-131॥ इस प्रकार उन कर्मयोगी संन्यासी महामना स्वामी श्रद्धानन्द जी ने अपने उसी गुरुकुल को विश्वविद्यालय बनाया ॥132॥ तत्कालीन राजतंत्र के शासन से सर्वथा मुक्त यह महान् विश्वविद्यालय उन्हीं महात्मा ने भारतीय समाज को प्रदान किया था ॥133॥ इस विश्वविद्यालय के लिए उस समय आवश्यक समझे गए सभी प्रबंध उन्होंने स्वयं किए थे। मनीषी अपने आदर्श को तदनुरूप काम करके समाज के सामने प्रस्तुत करते हैं ॥134॥ कोई भी विश्वविद्यालय शोधकार्य के बिना शोभा नहीं पाता है। इसीलिए उन्होंने अपने इस विश्वविद्यालय में वैदिक वाङ्मय पर शोध कार्य कराने वाले शोध विभाग की स्थापना की ॥135॥ इसके बाद, भारत और भारतीयता पर आस्था रखनेवाले उन स्वामी श्रद्धानन्द जी ने भारत राष्ट्र की स्वतंत्रता के लिए महात्मा गांधी को सहयोग देने का अपने मन में निश्चय कर लिया ॥136॥ देश की स्वतंत्रता की सिद्धि के लिए उनके द्वारा किए गए सक्रिय प्रयत्नों से क्रुद्ध हुए अंग्रेजों के प्रकोप से गुरुकुल का कहीं कोई अहित न हो जाय, ऐसा अपने मन में

विचारते हुए, दूरदृष्टि वाले और दृढ़निश्चय वाले उन स्वामी श्रद्धानन्द जी ने वहां की सभी आवश्यक व्यवस्था करके स्वयं ही गुरुकुल छोड़ दिया ॥137-138॥ यदि अपने संबंध से अपने प्रिय जन का अहित होने की संभावना हो, तो बुद्धिमान् लोग उस प्रिय जन को उसके हित के लिए त्याग ही देते हैं ॥139॥ विश्वविद्यालय के समान उस गुरुकुल से उनके चले जाने के बाद बुद्धिमान् लोगों में अग्रणी श्री विश्वम्भरनाथ जी को वहां का मुख्याधिष्ठाता बनाया गया ॥140॥ और विद्वज्जनों में अग्रगण्य स्वामी श्री सत्यानन्द जी को वहां का आचार्य बनाया गया; तथा अनुभवी विद्वान् श्री रामदेव जी को वहां के उपाचार्य्य का पद सौंपा गया ॥141॥ और, इन तीनों ही मनीषियों के मिश्रित सत्प्रयत्नों से गुरुकुल में विश्वविद्यालय का स्वरूप प्रकट हुआ ॥142॥ इसी बीच स्वामी श्री सत्यानन्द जी ने अपना पद त्याग दिया। अतः उनका वह आचार्य पद परमबुद्धिमान् श्री रामदेव जी को दिया गया ॥143॥ और बुद्धिमान् श्री विश्वनाथ जी को उपाचार्य के पद पर नियुक्त किया गया। इस प्रकार श्री विश्वम्भर नाथ जी के मुख्य नेतृत्व में यह संस्था प्रगति के पथ पर निस्संदेह आगे बढ़ी ॥144॥ समाज में इस संस्था की लोकप्रियता तथा उपयोगिता में वृद्धि हो गई; तथा इसकी आर्थिक दशा भी संतोषजनक हो गई ॥145॥ विश्वविद्यालय बन जाने के कारण यहां प्रस्तोता (कुलसचिव) के पद की सृष्टि की गई; और इस पद पर अपने कार्य के प्रति लगनशील श्री महानन्द जी को नियुक्त किया गया ॥146॥ स्वामी श्रद्धानन्द जी के प्रभाव से इसी समय के दौरान पंजाब प्रांत में झज्झर और भटिण्डा में तथा गुजरात प्रांत में सूपा में इसी गुरुकुल के अंग के रूप में संबद्ध अन्य गुरुकुल भी लघु स्तर पर खुल गए ॥147-148॥ और उन्हीं (स्वामी श्रद्धानन्द जी) के प्रयत्नों से दिल्ली में दरियागंज में, सेठ रघुमल

द्वारा दिए गए दान के फलस्वरूप, कन्या गुरुकुल ने भी जन्म लिया ॥149 ॥ इस प्रकार इसकी उन्नति निरंतर हो रही थी। इसका यश संपूर्ण क्षेत्र में और संपूर्ण देश में हो गया था ॥150 ॥ ईशवीय सन् 1924 में सितम्बर के महीने में गंगाजी में भयंकर बाढ़ आई थी; जिससे गुरुकुल में बहुत विध्वंस हुआ था ॥151 ॥ उस भयानक बाढ़ से डरे हुए गुरुकुलाधिकारियों ने उसका स्थान बदलने की इच्छा की; और उसके लिए इस निरापद भूभाग को खरीद लिया ॥152 ॥ गुरुकुल के तत्कालीन मुख्याधिष्ठाता और प्रशासक श्री विश्वम्भरनाथ जी ने भूमि का चयन करने में और खरीदने में दिनरात मेहनत की ॥153 ॥ पर हाय, इसी समय के बीच दिल्ली में राष्ट्रीय एकता को प्रतिपादित करते हुए महामना स्वामी श्रद्धानन्द जी एक दिन शहीद हो गए ॥154 ॥ "अपने राष्ट्र की सुख-शांति के लिए देश में रहनेवाले, सभी धर्मो के सभी लोगों को प्रयत्न करना चाहिए। अच्छी बुद्धि रखने वाले विद्वानों ने सभी धर्मों का उद्देश्य एक ही बताया है; कहीं भी, तत्त्व को समझने वाले लोगों ने उन धर्मो में तात्विक भेद नहीं माना है। भारत के लोग अपने धर्म का अनुसरण भक्ति के साथ करें; लेकिन उन्हें दूसरों के धर्म की निंदा नहीं करनी चाहिए। क्योंकि दूसरों के धर्म की निंदा करने से आपस में धार्मिक विद्वेष बढ़ता है; और धार्मिक विद्वेष के बढ़ जाने से राष्ट्र की उन्नति में बहुत बड़ी बाधा पड़ती है। इसलिए सभी धर्मानुयायियों को चाहिए कि वे अपने राष्ट्रिय धर्म की रक्षा करें; क्योंकि राष्ट्रधर्म सभी धर्मो में बड़ा माना गया है। अतः अपने राष्ट्र की एकता की रक्षा के लिए सभी को धर्मगत भेदभाव का परित्याग कर देना चाहिए।" इस प्रकार का उपदेश और संदेश देने वाले स्वामी श्रद्धानन्द जी पर किसी धर्मान्ध व्यक्ति ने गोलियां चलाकर उन्हें सदा के लिए चुप कर दिया ॥155-160 ॥ तत्कालीन अंग्रेज शासकों द्वारा भारत

पर अपने शासन की रक्षा के लिए कराए गए हिंसक धर्मसंघर्ष को शान्त कराने वाले उन स्वामी श्रद्धानन्द जी को धर्म की मदिरा पीते रहने से मत्त हुए किसी अधम व्यक्ति ने हाय मार डाला ॥161॥ उनके इस बलिदान का समाचार संपूर्ण भारत देश में, पानी में तेल की तरह, तेजी से फैल गया। गुणरूपी फूलों की ख़ुशबू को भला कौन रोक सकता है.? ॥162॥ उस समय, उन्हीं (स्वामी श्रद्धानन्द जी) से संबंधित होने के कारण इस संस्था को भी अत्यधिक गौरव मिला; और सभी प्रमुख राष्ट्रीय नेताओं के मन में इस संस्था के प्रति आदरभाव भर गया ॥163॥ इस प्रकार राष्ट्रीय स्वतंत्रता संग्राम में महात्मा स्वामी श्रद्धानन्द जी के शहीद होते ही उनकी यह संस्था भी राष्ट्रीय संस्था बन गई ॥164॥ कुछ दिनों बाद इस गुरुकुल की भव्य रजत जयन्ती उसके प्रबंधकों द्वारा अनेक आकांक्षाओं के साथ भलीभांति मनाई गई ॥165॥ इसके बाद श्री विश्वम्भर नाथ जी ने अपनी इच्छा से अचानक ही अपने पद से इस्तीफा दे दिया। इसलिए उनके बाद आचार्य श्री रामदेव जी को मुख्याधिष्ठाता भी बना दिया गया ॥166॥ श्री रामदेव जी द्वारा दिन-रात किए गए प्रयत्नों से और सबके सहयोग से इस नए भूभाग पर भवनों का निर्माण हुआ ॥167॥ और उनके प्रयत्न से ईशवीय सन् 1930 में गुरुकुलरूपी वहां के उस वटवृक्ष को इस निर्विघ्न भूभाग पर आदर के साथ प्रतिरोपित कर दिया गया। बुद्धिमान् लोग अपने सर्वस्वभूत रक्षणीय की रक्षा अपना सर्वस्व त्यागकर भी किया करते हैं ॥168-169॥ और तदनन्तर श्री रामदेव जी इस गुरुकुल में विश्वविद्यालय के स्वरूप को निरंतर सुव्यवस्थित करते रहे ॥170॥ बाद में, देश के स्वाधीनता संग्राम में श्री रामदेवजी के भी सक्रिय हो जाने पर श्री चमूपति जी को इस संस्था का मुख्य अधिष्ठाता तथा आचार्य बनाया गया ॥171॥ श्री चमूपति जी के बाद परम

बुद्धिमान् श्री सत्यव्रत जी यहां के मुख्याधिष्ठाता हुए और श्री देवशर्मा जी यहां के आचार्य हुए। ये दोनों ही विद्वान् अनुभवी थे ॥172॥ लेकिन दो वर्ष बाद श्री देवशर्मा जी के मन में वैराग्य भावना भर गई; और उन्होंने संन्यास ले लिया। संन्यास लेने के बाद उनका नया नाम स्वामी अभयदेव हो गया ॥173॥ किंतु यहां के मुख्याधिष्ठाता श्री सत्यव्रत जी के प्रयासों के फलस्वरूप इस संस्था की आर्थिक दशा अच्छी हो गई थी; और उन्होंने यहां के आयुर्वेद विभाग की उपयोगिता को भी प्रमाणित कर दिया था ॥174॥ इसके बाद उन्होंने अपनी शारीरिक अस्वस्थता के कारण ईशवीय सन् 1942 में अपना पद त्याग दिया। क्योंकि बीमार लोग अपने दायित्व का निर्वाह भलीभांति नहीं कर पाते हैं ॥175॥ उनके बाद यहां की प्रबंधकारिणी सभा ने उस पद पर महात्मा मुंशीराम जी अर्थात् स्वामी श्रद्धानन्द जी के पुत्र, धीर, कार्यकुशल, सबके प्रिय, मनीषी, दिल्ली में रहने वाले और इस संस्था पर श्रद्धा रखनेवाले विद्यावाचस्पति श्री इन्द्र जी को आग्रहपूर्वक नियुक्त किया ॥176-77॥ और आचार्य अभयदेव जी को उनका सहायक बनाया। इस प्रकार यह संस्था अपनी प्रगति के पथ पर फिर से अग्रसर हुई ॥178॥ परंतु कुछ ही समय बाद श्री अभयदेव जी ने अपना पद त्याग दिया। फल्स्वरूप उनके स्थान पर श्री बुद्धदेव जी को नियुक्त किया गया ॥179॥ उन्होंने भी आगे चलकर कुछ ही समय बाद अपने पद से त्यागपत्र दे दिया। कांटों से भरे रास्ते पर विरले ही लोग चल पाते हैं ॥180॥ इसके बाद परम बुद्धिमान्, विद्वान् धीर, वीर, दृढव्रत, वेदवाचस्पति श्री प्रियव्रत जी को आचार्य का पद सौंपा गया ॥181॥ और, कुछ समय बाद (ईशवीय सन् 1947 में) देश को विदेशी अंग्रेज शासन से आज़ादी मिल जाने पर भारत की तरह इस संस्था का भी स्तर बढ़ गया ॥182॥ क्योंकि

यह संस्था इस क्षेत्र में, इस समाज में और इस भारतदेश में राष्ट्रीय संस्था मान ली गई; और राष्ट्र के सभी नेताओं की श्रद्धा का पात्र हो गई ॥183॥ अपने देश की माध्यमिक शिक्षा परिषदों ने तथा विश्वविद्यालयों ने इस संस्था की सभी कक्षाओं और परीक्षाओं को, उनके स्तर के अनुरूप, अपनी कक्षाओं और परीक्षाओं के समकक्ष सम्मानपूर्वक स्वीकार कर लिया। भला, कौन से गंधीग़र कस्तूरी की सुगन्ध का सम्मान नहीं करते हैं ? सभी तो करते हैं ॥184-185॥ और इस उपलब्धि से इस संस्था में अध्यापकों और विद्यार्थियों में प्राणों का नया संचार हो गया ॥186॥ इस संस्था की भव्य स्वर्ण जयन्ती उत्साहपूर्वक मनाई गई; और उसमें भारत के महामहिम राष्ट्रपति श्री राजेन्द्र प्रसाद जी ने दीक्षान्त भाषण दिया ॥187॥ वह इस संस्था के गौरव को देखकर बहुत आनन्दित हुए; और उन्होंने इस संस्था को भारत सरकार की ओर से एक लाख रुपये का अपना राजकीय अनुवाद प्रसन्नतापूर्वक प्रदान किया ॥188॥ इसके बाद तो इस संस्था का महत्त्व निरंतर बढ़ने लगा; अनेक राजकीय अनुदान आने लगे; और उन्हें स्वीकार भी किया जाने लगा ॥189॥ मुख्याधिष्ठाता श्री इन्द्र जी को चूंकि ज्यादातर दिल्ली रहना पड़ता था, इसलिए यहां उनकी सहायता के लिए एक सहायक अधिष्ठाता को नियुक्त किया गया ॥190॥ और उनके वह सहायक अधिष्ठाता, संस्था में सदा रहने वाले और प्रशासनिक कार्यों में दक्षता रखने वाले पंडित धर्मपाल जी बने ॥191॥ इस प्रकार मुख्याधिष्ठाता श्री इन्द्रजी, आचार्य श्री प्रियव्रत जी तथा सहायक अधिष्ठाता पंडित धर्मपाल जी के समवेत प्रयासों से इस आर्य संस्था की प्रतिष्ठा निरंतर वृद्धि को प्राप्त हुई ॥192॥ लगातार सुदृढ़ बनाई गई, लगातार लोगों द्वारा समादृत की गई और लगातार प्रगति के मार्ग पर आगे पहुंचाई गई यह

संस्था समाज में सब लोगों के लिए प्रिय हो गई ॥193॥ संस्था के स्तर को बढ़ाने के लिए यहां महाविद्यालय के स्तर पर विज्ञान के अध्यापन की भी अनेक प्रयत्न करके व्यवस्था की गई ॥194॥ और उस विज्ञान महाविद्यालय का उद्घाटन भारत के प्रथम प्रधानमंत्री पंडित जवाहरलाल नेहरू ने अपने शुभाशीर्वाद के साथ किया ॥195॥ इस प्रकार मुख्याधिष्ठाता के कर्तव्य को अनेक वर्षो तक भलीभांति पूरा करके श्री इन्द्र जी ने अपना पद अपनी इच्छा से त्याग दिया। मानो उन्होंने अपने इस कार्य द्वारा दूसरों को त्याग कर क्रियात्मक पाठ पढ़ाया हो ॥196॥ श्री इन्द्र जी के चले जाने के बाद इस संस्था की कार्यकारिणी सभा ने खूब सोच-विचार करके कार्य करने में कुशल, प्रतिभा के धनी, इस पूरे क्षेत्र में विख्यात, भारतीय संसद में राज्यसभा के मनोनीत सदस्य और महान् बुद्धिमान् श्री सत्यव्रत जी को संस्था के इस सर्वोच्च पद पर पुनः प्रतिष्ठित कर लिया ॥197-198॥ उनके ही इस प्रशासन काल में भारत सरकार की प्रसन्नता से यह संस्था प्रोन्नत होकर गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय बनी ॥199॥ और उनका वह मुख्याधिष्ठाता का पद कुलपति का पद हो गया तथा उस पद पर उनकी ही पुनः विधिवत् नियुक्ति हो गई ॥200॥ इसके बाद आचार्य का पद उपकुलपति का पद हो गया और उस पद पर उस समय के आचार्य श्री प्रियव्रत जी की ही विधिवत् नियुक्ति हो गई ॥201॥ और कुलपति श्री सत्यव्रत जी तथा उपकुलपति श्री प्रियव्रत जी, इन दोनों के प्रशासनकाल में इस विश्वविद्यालय का स्वरूप सरकारी नियमों के अनुरूप परिष्कृत होकर स्पष्ट हो गया ॥202॥ इस प्रकार इस सुव्यवस्थित संस्था ने शासन का आश्रय पाकर विश्वविद्यालय बनकर प्रतिवर्ष उन्नति की ॥203॥ फिर, श्री सत्यव्रत जी के कुलपति के पद के कार्यकाल की समाप्ति पर रिक्त हुए कुलपति के उस पद

पर अनुभवी और तत्कालीन उपकुलपति श्री प्रियव्रत जी नियुक्त हुए ॥204॥ उनके कार्यकाल की समाप्ति पर और आगे भी समय-समय पर रिक्त हुए इन दोनों पदों को यहां अनेक विद्वानों ने सुशोभित किया है ॥205॥ पंडित रघुबीर जी, श्री सत्यकेतु जी, श्री बलभद्रकुमार जी, महाशय श्री सुभाष जी, वैदिक साहित्य के सर्वमान्य मनीषी पंडित रामनाथ वेदालंकार जी, मेधावी श्री चन्द्रभानु जी, वाक्कुशल विद्वान् श्री निरूपण जी, वेदविद्या के ज्ञाता श्री रामप्रसाद जी—ये कृतकार्य मनस्वी उन विद्वानों में प्रमुख में ॥206-208॥

॥209-210॥ और यहां आचार्य एवं उपकुलपति के पद पर अतिथि का सत्कार करने वाले, अभिमान से दूर रहनेवाले, व्यवहारकुशल, सज्जनों में अग्रगण्य, सत्य पर निष्ठा रखनेवाले, अत्यंत कर्मठ, शास्त्रीय शिक्षा प्रदान करनेवालों में अग्रगण्य, मनीषी, सत्त्वगुण से संपन्न, मेधावी, अच्छी बुद्धिवालों में अग्रणी, भारत और संस्कृतभाषा के प्रति भक्तिभाव रखनेवाले, वेदविद्या के विद्वानों में अग्रगण्य, सभा में विद्वानों से सम्मान पानेवाले, कक्षा में विद्यार्थियों से श्रद्धा प्राप्त करनेवाले, अपनी भारतीय संस्कृति और सभ्यता तथा संस्कृतभाषा की रक्षा करनेवाले सत्पुरुषों में सर्वप्रथम गिने जानेवाले, किसी भी दीन-दुखी व्यक्ति पर पर्याप्त दया करनेवाले, लोभ से कोसों दूर रहने वाले, सबके माननीय, प्रशासन में दक्षता रखनेवाले और इस विश्वविद्यालय के उत्थान में दिन-रात मन लगाए रखने वाले प्रोफेसर वेदप्रकाश शास्त्रीजी हैं ॥211-216॥ और यहां कुलसचिव के पद पर विद्वान्, प्रशासनिक कार्यों में कुशल, परीक्षा से संबंधित सभी कार्यों को

पवित्रता के साथ करानेवाले, अपने व्यक्तिगत जीवन में भी मन, वाणी और कर्म से पवित्र रहने वाले, कठिनाइयों से न घबड़ानेवाले, विद्वानों का मान बढ़ानेवाले, वेद एवं व्याकरणशास्त्र के मर्म को समझनेवाले, डॉक्टर महावीर जी हैं।। 297-298।। इस समय इन तीनों के समवेत प्रयत्नों से यह विश्वविद्यालय अपनी प्रतिष्ठा को बढ़ाता हुआ लगातार प्रगति कर रहा है ॥219॥ यहां पहली कक्षा से लेकर अंतिम कक्षा तकके विद्यार्थियों को पढ़ाने के लिए समुचित व्यवस्था है ॥220॥ इसी विश्वविद्यालय के अंगभूत दो कन्या गुरुकुल महाविद्यालय भी हैं; जो कन्याओं में शिक्षा का विस्तार करते हैं। उनमें से एक यहीं हरिद्वार में है और दूसरा देहरादून में है ॥221॥ इस विश्वविद्यालय में विद्यार्थी हजार की संख्या में है; अध्यापक सैकड़े की संख्या में हैं; और अन्य कर्मचारी लगभग सौ हैं ॥222॥ इस समय इस विश्वविद्यालय में योगविद्या, संस्कृतसाहित्य, वैदिकसाहित्य, दर्शनशास्त्र, काव्यशास्त्र, व्याकरणशास्त्र, वैद्यकशास्त्र, हिंदीसाहित्य, इतिहास, अंग्रेजीसाहित्य, शारीरिक शिक्षा, मैनेजमेण्ट, केमिस्ट्री, बोटनी, जूलोजी, फिजिक्स, सॉइकॉलोजी, कम्प्यूटर, सांख्यिकी, पर्यावरण, गणित तथा वैदिक गणित—ये सभी विषय सुयोग्य अध्यापकों द्वारा यथासमय यथोचित रीति से भलीभांति पढ़ाए जाते हैं ॥223-226॥ यहां हजारों ग्रन्थरत्नों और पत्र-पत्रिकाओं से समृद्धिशाली और सुव्यवस्थित पुस्तकालय है ॥227॥ और भी, अनेक प्रकार की अन्य गुणरूपी किरणों से भलीभांति भरा हुआ यह विश्वविद्यालयरूपी सूर्य अज्ञान से उत्पन्न हुए अंधकार को दूर कर देता है ॥228॥ यह विश्वविद्यालय अपने लोगों को अपने प्राचीन ज्ञान और विज्ञान का बोध कराता हुआ सारे संसार में भारतभूमि के गौरव का विस्तार कर रहा है ॥229॥ और, विश्व के विद्वानों द्वारा खोजा गया जो भी अन्य नवीन विज्ञान

है, उस पर भी आदरभाव रखता हुआ यहां उसके विकास के लिए प्रयत्नशील रहता है ॥230 ॥ और इसके अलावा, भारत के राष्ट्रिय धर्म, यहां की सभ्यता और यहा की संस्कृति के गुणों का विस्तार करता हुआ यह विश्वविद्यालय अपने लक्ष्य की पूर्ति कर रहा है ॥231 ॥ मेरे द्वारा इस प्रकार संक्षेप में कहे गए इस विश्वविद्यालय के इस वृत्तांत ने, मैं समझता हूं कि, इसके विषय में उत्पन्न हुई आपकी जिज्ञासा को निश्चय ही शांत कर दिया होगा ॥232 ॥ इस प्रकार पर्याप्त बताने वाले, अच्छे स्वभाव वाले उस युवक से प्रसन्न हुए उस विशिष्ट बुद्धिमान् अतिथि ने प्रेमपूर्वक कहा ॥233 ॥ हे तात ! तुम्हारे वचनों की धारा के जल में स्नान करने के पश्चात् मेरी बुद्धि का जिज्ञासारूपी कीचड़ धुल चुका है; और अब वह तरोताजा हो गई है ॥234 ॥ मैं चाहूगा कि जब तक धरती पर भारत का अस्तित्व रहे; और जब तक भारत में गंगा का अस्तित्व रहे; तब तक इस विश्वविद्यालय की कीर्तिपताका फहराती रहे ॥235 ॥ इस विश्वविद्यालय के परिचय को तुमसे सुनकर मुझे बहुत खुशी हुई है। अतः मैं तुम्हें हार्दिक धन्यवाद देता हूं। अब मैं इस विश्वविद्यालय को देखने के लिए चलता हूं। तुम सदा सुखी रहो ॥236 ॥ इस प्रकार उस युवक से कहकर उसके द्वारा प्रमाण करने पर पुनः उसे आशीर्वाद देकर चित्त में हर्ष का अनुभव करता हुआ वह पुरुष अपनी पत्नी के साथ विश्वविद्यालय को देखने के लिए चल दिया ॥237 ॥ वहां के उद्यान की शोभा को देखते हुए, खिले हुए पुष्पों और पुष्पों की मंजरियों की सुगंध से मन ही मन तृप्ति का अनुभव करते हुए वे दोनों वहां की सुंदर व्यवस्था को देखकर बहुत प्रसन्न हुए; और मन में संतुष्ट भी हुए ॥238 ॥ विद्यार्थी अपनी-अपनी कक्षाओं में पढ़ रहे थे; प्राध्यापक पढ़ाने के काम में लगे हुए थे; और कुछ विद्यार्थी वृक्षों के नीचे स्वाध्याय

में लगे हुए दिखाई दे रहे थे ॥239 ॥ पुस्तकालय में पुस्तकों को देखने का उद्देश्य लिये हुए, भले आचरणवाले और भले विचारों वाले अनेक विद्यार्थी और कई प्राध्यापक उन दोनों के चित्त को संतुष्ट कर रहे थे ॥240 ॥ वहां के, विद्यार्थी अपने गुरुजनों के प्रति भक्तिभाव रखनेवाले प्रतीत हुए; और अध्यापक अपने विद्यार्थियों के प्रति हित की भावना रखनेवाले प्रतीत हुए। इस प्रकार वहां विद्यार्थी और प्राध्यापक, दोनों ही वर्ग, अपने हृदय में एक दूसरे के प्रति सद्भावना रखते हुए कल्याण के पथ पर चल रहे थे ॥241 ॥ आधुनिक विज्ञान, अंग्रेजीभाषा एवं अंग्रेजीसाहित्य को पढ़ते हुए भी वे लोग अपनी राष्ट्रभाषा के प्रति आदरभाव रखते थे। दूसरे लोगों के अच्छे-अच्छे गुणों को जानते हुए भी महान् लोग अपने गुणों को नहीं त्यागते हैं ॥242 ॥ कार्यालय की भी सुव्यवस्था को देखकर उन दोनों ने अपने हृदय में संतोष का अनुभव किया। जब अधिकारी धर्मप्रिय और सत्यनिष्ठ होता है, तो उसके अधीनस्थ कर्मचारी भी कर्मनिष्ठ हो जाते हैं ॥243 ॥ ऋषियों की सूक्तिरूपी मुक्तामणिरत्नों के दीपकों से सुशोभित सभाभवन में चल रही विचारगोष्ठी में कुछ समय बैठकर वे दोनों ऐसे लग रहे थे, मानो उनका यहां आना सफल हो गया हो ॥244 ॥ उस गोष्ठी में विचारणीय विषय यह था कि संस्कृतभाषा का समाज में विस्तार कैसे हो ? और इस विषय पर वहां अनेक उपायों को समझाते हुए अनेक विद्वानों ने भाषण दिए ॥245 ॥ उपकुलपति आचार्य वेदप्रकाश शास्त्री आदि उन विद्वानों ने अपना भाषण संस्कृतभाषा में दिया था। इससे वे दोनों ही प्रसन्न हुए। गुणों को जानने-समझने वाले लोग गुणों से प्रसन्न होते हैं ॥246 ॥ इसके बाद वहां से निकलकर इधर-उधर घूमते हुए, वहां की शोभा को देखते हुए, चित्त में आनन्दित होते हुए और आपस में वार्तालाप करते हुए वे दोनों

अपने निवास-स्थान पर लौट आए ॥247॥ इस प्रकार, चेहरे पर प्रसन्नता लिये हुए, सायंकालीन नैत्यिक कार्यों को सम्पन्न करके और भोजनादि कार्यों को निबटाकर मन में बहुत देर तक इस विश्वविद्यालय को याद करते हुए वे दोनों पति-पत्नी धीरे-धीरे शारीरिक थकान को दूर करने वाली निद्रा देवी की गोद में चले गए ॥248॥

इस प्रकार डॉक्टर हरिनारायण दीक्षित विरचित
गुरुकुलकांगड़ी विश्वविद्यालयीयम् नामक काव्य
(का स्वोपज्ञ हिंदी अनुवाद) सम्पूर्ण हुआ ॥

●●●